ब्रह्मणे नमः

भारतराज्य-शिक्षामन्त्रालयार्थिकसहयोगेन प्रकाशितम्

महर्षि-पिङ्गलाचार्य-प्रणीतम्

# छन्दःशास्त्रम्

मुनिश्रीमेधाव्रताचार्य-कविरत्न-विरचितया
'व्रतिमङ्गला'वृत्त्या समेतम्

प्रणयनस्थानं झज्जर-गुरुकुलम्



२००० | २०२४ वैक्रमाब्दे / १८८९ शकाब्दे | Rs 20/- यवद्वयम्

ब्रह्मणे नमः

[भा]रतराज्य-शिक्षामन्त्रालयार्थिकसहयोगेन प्रकाशितम्

महर्षि-पिङ्गलाचार्य-प्रणीतम्

# छन्दःशास्त्रम्

[म]ुनिश्रीमेधाव्रताचार्य-कविरत्न-विरचितया
'व्रतिमङ्गला' वृत्त्या समेतम्

प्रणायनस्थानं : झज्जर-गुरुकुलम्

[प्रथ]मावृत्तिः २००० } २०२४ वैक्रमाब्दे १८८९ शा[के] { मूल्यम् २

प्रकाशकः—

भगवान्देव आचार्यः

हरयाणा-साहित्य-संस्थानाध्यक्षः

गुरुकुल झज्जर, रोहतक (हरयाणा)



"With the financial assistance of the
Govt. of India Ministry of Education"




मुद्रकः—

वेदव्रतः शास्त्री विद्याभास्क

आचार्य प्रिंटिंग प्रेस, दयानन्दम

गोहाना रोड, रोहतक

विभिन्न पात्रों के कायिक और वाचित अभिनय के माध्यम से सूक्तियों का प्रयोग करके सामाजिक को तत्क्षण प्रभावित करता है, सूक्ति द्वारा प्रदत्त इस उपदेश की अमिट छाप सामाजिक के हृदय पर अंकित हो जाती है ।

संस्कृत नाटकों की रचना का आरम्भ अति प्राचीन है । तथापि इसको भास से प्रारम्भ माना जाता है। यदि उससे पहले नाटकों की रचना हुई भी होगी, तो वे वर्तमान समय में उपलब्ध नहीं हैं। नाहीं उनके अन्य संकेत भी किसी स्रोत से उपलब्ध होते हैं । भास, शूद्रक, कालिदास, विशाखदत्त, बिज्जिका, भवभूति, हर्ष, मुरारि, अनङ्गहर्ष कुलशेखरवर्मन्, राजशेखर, दिङ्नाग आदि कवियों की नाटक कृतियों में मानव-जीवन के विकास, उन्नति और सुख के मार्ग का निदर्शन करने वाले उपदेश सूक्तियों के रूप में भरे पड़े हैं । अपने पैनेपन के कारण ये सूक्तियां कठोर से कठोर हृदय में भी सरलता से प्रवेश कर जाती हैं । इनके द्वारा उपदिष्ट असह्य बात भी सरलता एवं सरसता से अभिव्यक्त हो जाती है ।

प्रस्तुत 'संस्कृत-नाटक-सूक्ति-तरङ्गिणी' में संस्कृत नाटकों में संग्रथित सूक्तियों का संग्रह करने का प्रयास किया गया है । इस संग्रह में भास से लेकर दिग्नाग तक (चतुर्थ शताब्दी ई० पू० से लेकर दशम शताब्दी ई० तक) के नाटकों की सूक्तियां ली गई हैं । उत्तरवर्ती नाटकों की न तो संख्या ही अधिक है और नाहीं उनमें वह गुणोत्कृष्टता है, अतः उनको नहीं लिया गया ।

सूक्तियों के संग्रह अनेक प्रकार से हो सकते हैं और अब तक अनेक संग्रह किये गये हैं । परन्तु अनेक प्राचीन सूक्ति-संग्रहों के होते हुये भी इस संग्रह की आवश्यकता इसलिये महत्वपूर्ण है, क्योंकि इसमें मानव-जीवन की आवश्यकताओं का जो समाधान किया गया है, वह वर्तमान युग में भी उतना ही उपादेय है, जितना कि इन नाटकों के रचना-काल में था ।

नाटकों में गद्य-पद्य मिश्रित रचना होने से सूक्तियां भी गद्य और पद्य दोनों में होती हैं । प्रस्तुत सूक्ति-तरङ्गिणी में ११८२ सूक्तियों का संग्रह है,

जो गद्य-पद्य दोनों में है। इन सूक्तियों का विषय-वस्तु के आधार पर वर्गीकरण किया गया है। ये २४२ वर्गों में विभक्त हैं। कुछ वर्गों में सूक्तियों की संख्या अधिक होने के कारण अनेक उपवर्ग भी बनाये गये हैं।

सूक्तियों का क्रम वर्ण-अनुक्रम से है। सबसे पहले विभिन्न २४२ विषयों के वर्गों को वर्ण-अनुक्रम से रखा गया है। यदि किसी विषय पर किसी सूक्ति को देखना है तो उस विषय को वर्ण-अनुक्रम के आधार पर खोज कर देखा जा सकता है। तदनन्तर उपवर्गों को तथा वर्ग-उपवर्ग में सन्निहित सूक्तियों को वर्ण अनुक्रम के क्रम से रखा गया है। यह 'सूक्ति-तरङ्गिणी' समालोचना के विशेषज्ञों, विद्वान् पुरुषों और सामान्य जनों सभी के लिये उपयोगी हो सके, इस दृष्टि से संस्कृत-सूक्ति को लिखकर उसका सन्दर्भ देकर हिन्दी अनुवाद भी किया गया है।

संग्रह के अन्त में दो परिशिष्ट हैं। प्रथम परिशिष्ट में स्रोतोभूत संस्कृत नाटकों की सूची उनके लेखकों एवं प्रकाशकों के विवरण सहित दी गई है। दूसरे परिशिष्ट में ऐतिहासिक समय-अनुक्रम से नाटककारों के नाम और उनकी कृतियों का उल्लेख करके कृति के साथ उनमें निहित सूक्तियों को देवनागरी वर्ण-अनुक्रम के अनुसार संकेतित किया गया है।

प्रस्तुत 'संस्कृत नाटक-सूक्ति-तरङ्गिणी' का संग्रह मानव-जीवन की आवश्यकताओं और समस्याओं को दृष्टि में रखकर हुआ है। जबकि हमें भारत-देश का नवनिर्माण करके भारतीय समाज का अभ्युत्थान तथा चरित्र निर्माण करने की बहुत अधिक आवश्यकता है, यह सूक्ति-तरङ्गिणी पाठकों का पथप्रदर्शन करके उनमें उदात्त तथा गौरवान्वित भावनाओं का संभरण करने में समर्थ होगी। उनको लोकव्यवहार में सफलता प्रदान करके उन्नति की ओर ले जा सकेगी, जिस उद्देश्य से यह प्रयास हुआ है।

**विदुषां वशंवदः**

**कृष्ण कुमारः**

# संस्कृत-नाटक-सूक्ति-तरंगिणी

## (१) अतिका परित्याग—

१. सर्वमतिमात्रं दोषाय । उत्तररामचरित पृ० ३६६ ॥
अति करने से सभी स्थानों पर दोष होता है ।

## (२) अतिथि—

२ उचितः खलु ते अतिथिसत्कारः । नागानन्द पृ० ४६ ॥
अतिथियों का सत्कार करना उचित ही है ।

३. तपोवनानि नाम अतिथिजनस्य स्वकं गृहम् ।
स्वप्नवासवदत्त पृ० १६ ॥
तपोवन अतिथियों के अपने ही घर होते हैं । तपोवनवासी अतिथियों का सदा सत्कार करते हैं ।

४ पूजार्होऽप्यतिथिर्भवेत् स्वविभवैः ॥ पंचरात्र २ ३६ ॥
अतिथि अपने सामर्थ्य के अनुसार पूजनीय होता है ।

५ सर्वस्याभ्यागतो गुरुः । नागानन्द पृ० ५० ॥
अतिथि सबके लिये गुरु होता है ।

## (३) अनुराग—

६. अनुरागः अनुरागेण परीक्षितव्यः । मालविकाग्निमित्र पृ० ६८ ॥
अनुराग की परीक्षा अनुराग से करनी चाहिये ।

**७ गुणाः खल्वनुरागस्य कारणं न पुनर्बलात्कारः ।**

**मृच्छकटिक पृ० ३४ ॥**

अनुराग गुणों के कारण होता है, बलात्कार से नहीं ।

**८ सर्वं हि सैन्यमनुरागमृते कलत्रम् । प्रतिज्ञायौगन्धरायण १.४ ॥**

स्वामी के प्रति अनुराग के विना सेना स्त्री के तुल्य है । अनुराग से रहित सेना ही राजा की सहायक होती है ।

विवाह में अनुराग को उपादेयता—

**९. इतरेतरानुरागो हि विवाहकर्मणि पराध्यंमङ्गलम् ।**

**मालतीमाधव पृ० १०२ ॥**

विवाह के कार्य में परस्पर अनुराग ही अतिमूल्यवान् मंगलकारी है । विना प्रेम के विवाह व्यर्थ है ।

## (४) अन्धानुकरण—

**१० अयं तु तपस्वीलोकः पिपीलिकाधर्मोऽन्योन्यचरितानुगामी ।**

**धूर्तविटसंवाद पृ० ११५ ॥**

ये तपस्वी लोग तो चीटियों के समान हैं, जो एक दूसरे का अन्धा अनुकरण करते हैं । मूर्ख लोग विना विचारे दूसरों का अनुकरण करते हैं ।

## (५) अन्योक्तियां—

**११. अक्ष्णोः प्रभातमासीत् । अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० १८५ ॥**

आंखों में ही सवेरा हो गया । रात भर नीद नहीं आई ।

**१२. अपेयेषु तडागेषु बहुतरमुदकं भवति । मृच्छकटिक पृ० ६२ ॥**

न पीने योग्य जलाशयों में जल बहुत होता है । कंजूस नीच मनुष्यों के पास धन बहुत हो जाता है ।

**१३. अभ्यन्तरस्थित एव मूढगर्भः अधिकतरं बाधते ।**

**कुन्दमाला पृ० ६२ ॥**

विकृत गर्भ अन्दर स्थित होकर अधिक पीड़ा देता है। मन में कष्टकर बातों को रखे रहने से बहुत अधिक पीड़ा होती है।

**१४. आशंकसे यदग्निं तदिदं स्पर्शक्षमं रत्नम् ॥**

**अभिज्ञानशाकुन्तल १.२६ ॥**

जिसको तुम अग्नि समझते हो, वह तो स्पर्श करने योग्य रत्न है। भ्रांति वश अच्छी वस्तु को भी मनुष्य बुरी समझ कर छोड़ देता है।

**१५. क इदानीं सहकारमन्तरेण अतिमुक्तलतां पल्लवितां सहते।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० २३६ ॥**

आम के वृक्ष को छोड़कर पल्लवित मोतिये की बेल के भार को कौन वहन कर सकता है। गुणवती यौवनवती युवती को योग्य समर्थ पुरुष ही संभाल सकता है।

**१६. कश्चन्द्रोदयं प्रकाशयति ? पादताडितक पृ० २२० ॥**

चन्द्रमा के उदय को कौन प्रकाशित करता है ? सौन्दर्य और गुण स्वय प्रकाशित हो जाते हैं।

**१७. किं हीनकुसुमं सहकारपादपं मधुकर्यः सेवन्ते ?**

**मृच्छकटिक पृ० ७ ॥**

पुष्पों से रहित आम के वृक्ष के पास भ्रमरियां कहा जाती है ? निर्धन मनुष्य की सेवा कोई नहीं करता।

**१८. किमत्र चित्रं यदि विशाखे शशाङ्कलेखामनुवर्तेते ?**

**अभिज्ञानशाकन्तल पृ० २३६ ॥**

इसमें आश्चर्य ही क्या है कि विशाखा नक्षत्र चन्द्रमा की कला का अनुसरण करते हैं। गुणवती सुन्दर युवती अपने योग्य वर का ही वरण करती है।

**१६. कियच्चिरं चन्द्रे प्रसारितकरे अविस्पष्टोत्पला नीलोत्पलिनी तिष्ठति ?** **विद्धसालभञ्जिका पृ० १२ ॥**

चन्द्रमा द्वारा किरणों को प्रसारित करने पर नील कमलिनी की पखुड़िया कितनी देर तक विकसित नहीं होंगी ? गुणी प्रेमी को देख कर प्रणयिनी तुरन्त प्रफुल्लित हो जाती है।

**२०. कियत्कालं जलदतिरस्करिणी मार्तण्डमण्डलमन्तरयति ?**

**बालरामायण पृ० ६१८ ॥**

मेघरूपी पर्दा कितने समय तक सूर्य मण्डल को छिपाये रख सकता है ? तेजस्वी का तेज अधिक समय तक छिपा नही रह सकता ।

**२१. कियच्चिरं वा मेघान्तरेण पूर्णचन्द्रदर्शनम् ?**

**उत्तररामचरित पृ० २६८ ॥**

मेघों के बीच में से कितनी देर तक पूर्ण चन्द्र का दर्शन होगा ? प्रिय का दर्शन स्वल्प समय के लिये ही है ।

**२२. कोऽन्यो हुतवहाद् दग्धुं प्रभवति ?**

**अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० २७२ ॥**

अग्नि के अलावा जलाने की सामर्थ्य किसमें है ? क्रोधी व्यक्ति ही दूसरो को अभिशाप देता है ।

**२३. क्व पुनः सुधादीधितिरपि आतपस्यन्दी ?**

**बालरामायण पृ० ३४६ ॥**

क्या फिर चन्द्रमा भी धूप को प्रवाहित करता है ? विरही व्यक्ति को चन्द्रमा भी सन्ताप देता है ।

**२४. खलु अक्षिदुःखितोऽभिमुखं दीपशिखां सहते ?**

**विक्रमोर्वशीय पृ० १६० ॥**

दुःखती आंखों से पीड़ित व्यक्ति क्या अपने समक्ष विद्यमान दीपक की ज्वाला को सहन कर सकता है ? दुःखी व्यक्ति स्वल्प से भी अन्य कष्ट को नही सह सकता ।

**२५. ग्लपयति यथा शशाङ्कं न तथा कुमुद्वतीं दिवसः ?**

**अभिज्ञानशाकुन्तल ३.१४ ॥**

दिवस जितना चन्द्रमा को ग्लपित करता है, उतना कुमुदिनी को नहीं । प्रणयिनी की अपेक्षा प्रणयी को विरह की पीड़ा अधिक सताती है ।

**२६. चन्दनं खलु मया पादुकापरिभोगेन दूषितम् ।**

**मालविकाग्निमित्र पृ० १३३ ॥**

पादुका के रूप में उपयोग करके मैने चन्दन को दूषित कर दिया है। श्रेष्ठ वस्तु का व्यवहार निम्न कार्य में करना उचित नही है।

**२७. जलं कूलावपातेन प्रसन्नं कलुषायते । मृच्छकटिक ९.२४ ॥**

तट के गिरने से स्वच्छ जल मलिन हो जाता है। निर्मल चरित्र व्यक्ति को लोक-निन्दा द्वारा दूषित किया जा रहा है।

**२८. तमस्तपति धर्मांशौ कथमाविर्भविष्यति ?**

**अभिज्ञानशाकुन्तल ४.१४ ॥**

सूर्य के प्रकाशित होने पर अन्धकार कैसे प्रकट हो सकता है ? कर्तव्य परायण राजा का शासन होने पर राज्य में उपद्रव नहीं होते।

**२९. न खलु चन्द्रादातपो निष्पतति । धूर्तविटसंवाद पृ० ११९ ॥**

चन्द्रमा से धूप नहीं निकलती। सज्जन मनुष्य किसी को कष्ट नही पहुंचाते।

**३०. न खलु प्रकाशमन्तरेण तुहिनभानुरुज्जिहीते ।**

**अनर्घराघव पृ० ५४ ॥**

चन्द्रमा प्रकाश को छोड़ कर अन्य वस्तु प्रकट नहीं करता। सज्जन सबको सुख ही देते हैं।

**३१. न चन्द्रादातपो भवति । मृच्छकटिक पृ० १५८ ॥**

चन्द्रमा से धूप नहीं निकलती। सज्जन किसी को कष्ट नहीं देते।

**३२. न पुष्पमोषमर्हति लता । चारुदत्त पृ० २६ ॥**

**३३. न पुष्पमोषमर्हत्युद्यानलता । मृच्छकटिक पृ० ३२ ॥**

उद्यान की लता के पुष्प तोड़ना उचित नहीं। सुन्दर रमणी के आभूषण छीनना उचित नहीं है।

**३४. न हि कमलिनीं दृष्ट्वा ग्राहमवेक्षते मतङ्गज ।**

**मालविकाग्निमित्र पृ० ५६ ॥**

कमलिनी को देखकर हाथी मगरमच्छ की परवाह नही करता । प्रणयिनी को सामने पाकर प्रेमी विपत्ति की परवाह नहीं करता ।

**३५. न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात् ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल १ २४ ॥**

कान्ति से भरा हुआ प्रकाश पृथिवीतल से उदित नहीं होता । उत्तम वस्तु उत्तम स्थान से उत्पन्न होती है ।

**३६. न सूर्यो दीपेनान्धकारं प्रविशति । पद्मप्राभृतक पृ० २३ ॥**

सूर्य दीपक की सहायता से अन्धकार में प्रविष्ट नहीं होता । तेजस्वी पुरुष किसी अन्य की सहायता के विना ही अपना मार्ग खोज लेते है ।

**३७. पत्तने विद्यमानेऽपि ग्रामे रत्नपरीक्षा ?**

**मालविकाग्निमित्र पृ० २१ ॥**

नगर में होने पर भी ग्राम में रत्नों की परीक्षा ? गुणी मनुष्य के होने पर उसी के परामर्श से कार्य करना उचित है ।

**३८. प्रभातप्राया रजनी । बालरामायण पृ० १६८ ॥**

रात्रि समाप्त होकर सवेरा हो गया है । विपत्तियो का समय समाप्त होकर सुख का समय आ गया है ।

**३९. मदनीयं खलु पुराणमधु । पद्मप्राभृतक पृ० २७ ॥**

पुरानी मदिरा अधिक मादक होती है। पुराना परिचय अधिक स्नेहयुक्त होता है ।

**४०. मधुरमपि कटु खादितमजीर्णं भवति । चारुदत्त पृ० ७५ ॥**

बहुत मीठा खाने पर भी अजीर्ण हो जाता है । बहुत सुख से भी ऊब होती है ।

**४१ मालतीमुकुलैर्दुकूलं कल्पयिष्यसि ?**

**विद्धसालभञ्जिका पृ० ३१ ॥**

मालती की कलियों से क्या तुम वस्त्र बनाओगे ? कोमल वस्तु का कठोर कार्यों में प्रयोग उचित नही है।

**४२ मूले छिन्ने कुतः पादपस्य पालनम् ?**

**मृच्छकटिक पृ० ३८० ॥**

जड़ कट जाने पर वृक्ष का पालन कैसे हो सकता है ? कुल के प्रधान पुरुष के नष्ट होने पर कुल नष्ट हो जाता है।

**४३. यदृच्छयैव पद्माकरं प्रविष्टा कलहंसिका।**

**सुभद्राधनञ्जय पृ० १२७ ॥**

राजहंसी अनायास ही कमलों के जलाशय में प्रविष्ट हो गई है। प्रणयिनी को स्वतः ही उसका प्रेमी प्राप्त हो गया है।

**४४. राहुगृहीतोऽपि चन्द्रो न वन्दनीयो कस्य ?**

**मृच्छकटिक १० २० ॥**

राहु से ग्रहण किया गया भी चन्द्रमा किसके लिये वन्दनीय नहीं है ? विपत्ति में पड़े हुये भी गुणी पुरुष का आदर करना चाहिये।

**४५. वयं तत्वान्वेषान्मधुकर हतास्त्वं खलु कृती।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल १.२२ ॥**

हे भ्रमर ! हम तो तत्व की खोज में मारे गये, तुम निश्चय से सफल हो। बहुत ऊहापोह करने से स्पृहणीय वस्तु को दूसरे ले जाते हैं।

**४६. वाडवीयमपि ज्योतिः अर्णवार्णः पानार्थमभ्यर्थयते।**

**अनर्घराघव २.५८ ॥**

समुद्र की अग्नि को भी पीने के लिये समुद्र के जल की आवश्यकता होती है। स्वाभाविक भोजन की सबको आवश्यकता है।

**४७. वासपादपविनाशेन पक्षिण आहिण्डन्ते । चारुदत्त पृ० ६५ ॥**

**४८. वासपादपविसंष्ठुलतया पक्षिण इतस्ततोऽप्याहिण्डन्ते ।**

**मृच्छकटिक पृ० ६४ ॥**

निवास भूत वृक्ष के नष्ट हो जाने से पक्षी इधर उधर भटक रहे हैं । आश्रय के नष्ट हो जाने पर मनुष्य भटकता ही है ।

**४६. विषधरफणारत्नालोको भयं तु भृशायते । अनर्घराघव ४.१२ ॥**

विषधर सर्प के फण की मणि का प्रकाश भी बहुत डरा देता है । दुष्ट व्यक्ति का कृपा भाव भी भय का हेतु है ।

**५०. विषादृते विषधरस्य मुखात् किमन्यन्निसरति ?**

**नागानन्द पृ० १६४ ॥**

विषधर सर्प के मुख से विष के अतिरिक्त और क्या निकलता है ? दुष्ट मनुष्य दुष्टता ही प्रकट करता है ।

**५१. सकलशशाङ्कविमलायां रजन्यां नास्ति दीपप्रयोजनम् ।**

**उभयाभिसारिका पृ० १४२ ॥**

सम्पूर्ण चन्द्रमा से प्रकाशित रात्रि में दीपक का प्रयोजन नहीं है । सुन्दर प्रणयिनी से मिलन होने पर प्रेमी को अन्य सुख की आकांक्षा नहीं होती ।

**५२. समूलं वृक्षमुत्पाट्य शाखाश्छेत्तुं कुतः श्रमः ?**

**प्रतिज्ञायौगन्धरायण ४.२० ॥**

वृक्ष को जड़ सहित उखाड़ देने पर शाखाओं को काटने में कौनसा श्रम है ? मुख्य कार्य कर लेने पर आनुषङ्गिक कार्य सरलता से हो जाते हैं ।

**५३. सुवर्णं कषपट्टिकां विना शिलापट्टके कष्यते ?**

**कर्पूरमञ्जरी पृ० ३१ ॥**

सुवर्ण की परीक्षा कसौटी के पत्थर पर होती है, सामान्य पत्थर पर नहीं ।

**५४ हंस एव जलेभ्यो दुग्धमुद्धरति । विद्धसालभञ्जिका पृ० ६६ ॥**

हंस ही जलों से दूध को अलग कर सकता है। गुणी मनुष्य ही गुणों और दोषों की विवेचना कर सकता है।

**५५· हीनकुसुमाऽपि सहकारपादपान्मकरन्दबिन्दवो निपतन्ति ।**
**मृच्छकटिक पृ० १८६ ॥**

कम पुष्प वाले भी आम के वृक्ष से मकरन्द की बूंदें टपकती हैं। निर्धन होने पर भी सज्जन मनुष्य दान करने से नहीं जिझकते।

## (६) अपराध-प्रवृति—

**५६. भीताः प्रर्धाषिताः आपन्ना सुलभचारित्रवञ्चना अपराधयितुं समर्थाः भवन्ति । चारुदत्त पृ० ५८ ॥**

डरे हुये, अपमानित, आपत्ति में पड़े हुये और चरित्रहीन व्यक्ति अपराध कर सकते हैं।

## (७) अमृत—

**५७ अमृतसंज्ञकं किमपि श्रूयते आयुर्वयोऽवस्थापनं रसायनम् ।**
**धूर्तविटसंवाद पृ० ६६ ॥**

यौवन की आयु बनाने वाले किसी अमृत नाम के रसायन के विषय में सुना जाता है। मदिरा तारुण्य को प्रदान करती है।

## (८) अरण्यनिवास- तपोवन-आश्रम—

**५८. अद्भुतदर्शनबहुरसः खलु वननिवासः ।**
**आश्चर्यचूडामणि पृ० ८१ ॥**

वन में निवास करने से अद्भुत वस्तुओं को देखने का आनन्द मिलता है।

**५९ अप्रमत्तजनसंचारणीयानि गिरिकान्ताराणि ।**
**बालरामायण पृ० ३७५ ॥**

पर्वतों और वनों में सावधान होकर घूमना चाहिये ।

**६०. इक्ष्वाकवः सुतनिवेशितराज्यभाराः**
**निःश्रेयसाय वनमेतदुपाश्रयन्ते ।। कुन्दमाला ४ ५ ।।**

इक्ष्वाकुवंशी राजा वृद्धावस्था में कल्याण प्राप्त करने के लिये पुत्रों को राज्य का भार सौंप कर इस वन का आश्रय लेते हैं । यौवन ढल जाने पर गृहस्थी का मोह त्याग कर वानप्रस्थ ग्रहण करना चाहिये ।

**६१. जनपदेषु न चिरमारण्यकास्तिष्ठन्ति । महावीरचरित पृ० ८२ ।।**

अरण्यवासी जन देर तक नगरों में नही ठहरते ।

**६२. वनं निवासाभिमतं मनस्विनाम् । मध्यमव्यायोग १.१० ।।**

मनस्वी जनों को वनों में निवास करना अच्छा लगता है ।

**६३. सज्जनधनानि तपोवनानि । उरुभंग १ ६६ ।।**

सज्जनों का धन तपोवन ही हैं ।

**६४ सर्वजनसाधारणमाश्रमपदम् । स्वप्नवासवदत्त पृ० ३८ ।।**

आश्रमों में सर्व-साधारण को जाने की अनुमति होती है ।

**६५. सुखं खलु निष्कलत्राणां कान्तारप्रवेशः ।**
**प्रतिज्ञायौगन्धरायण पृ० ११५ ।।**

पत्नी से रहित व्यक्तियों को वन में प्रवेश करने से ही सुख मिलता है ।

## (९) तपोवनों के व्यवहार—

### तपोवनों में विनीत भाव से प्रवेश–

**६६. विनीतवेषेण प्रवेष्टव्यानि तपोवनानि नाम ।**
**अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० १४७ ।।**

तपोवनों में विनीत वेष में प्रवेश करना चाहिये ।

तपोवनों में अतिथिसत्कार–

**६७. तपोवनानि नाम अतिथिजनस्य स्वकं गृहम् ।**

**स्वप्नवासवदत्तम् पृ० १६ ॥**

अतिथियों के लिये तपोवन अपना ही घर होता है।

तपोवनों की रक्षा–

**६८. राजरक्षितव्यानि तपोवनानि नाम ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० १६२ ॥**

राजाओं को तपोवनों की रक्षा करनी चाहिये ।

## (१०) अर्थ (धन)—

**६९. अतनुषु विभवेषु ज्ञातयो सन्तु नाम । अभिज्ञानशाकुन्तल ५.८ ॥**

प्रचुर सम्पत्ति होने पर ही बन्धु अपने होते हैं ।

**७०. अर्थतः पुरुषो नारी या नारी सार्थतः पुमान् ।**

**चारुदत्त ३.१७, मृच्छकटिक ३.२७ ॥**

धन के प्रभाव से ही पुरुष नारी हो जाता है और नारी पुरुष हो जाती है ।

**७१. अर्थरुचेरर्थसम्बन्धः प्रीतिमुत्पादयति । मुद्राराक्षस पृ० ३० ॥**

धन के प्रति रुचि रखने वालों में धन का सम्बन्ध ही प्रेम उत्पन्न करता है ।

**७२. अर्थस्य त्रयो विधयः– दानमुपभोगो निधानम् ।**

**धूर्तविटसंवाद पृ० १०७ ॥**

धन की तीन गतियां हैं– दान, उपभोग और संचय करना ।

**७३. यत्र श्रियस्तत्र ननु द्विषन्तः । आश्चर्यचूडामणि ३.२७ ॥**

जहां समृद्धि होती है, वहीं शत्रु भी होते हैं ।

**७४. सज्जनाराधनं धनम् । धूर्तविटसंवाद श्लोक १ ॥**

धन का प्रयोजन सज्जनों को प्रसन्न करना है ।

**७५. सर्वथा नास्त्यपिशाचमैश्वर्यम् । पादताडितक पृ० १६४ ॥**

धन सम्पूर्ण रूप से नीचता को दूर करता है ।

**७६. सर्वथा रागमुत्पाद्य विप्रियस्य प्रियस्य वा ।**
**अर्थस्यैवार्जनं कार्यमिति शास्त्रविनिश्चयः ॥**

**उभयाभिसारिका श्लोक १५ ॥**

शास्त्रों में यह बताया गया है क्रि प्रिय हो या अप्रिय, उसके प्रति अनुराग उत्पन्न करके धन का ही अर्जन करना चाहिये ।

**७७. सुष्ठु खल्विदमुच्यते अर्थं नाम शीलस्यापहरति ।**

**पादताडितक पृ० १६७ ॥**

यह ठीक कहा गया है कि धन निश्चय से शील का हरण कर लेता है ।

## (११) अविमृश्यकारिता (विना विचारे कार्य करना)—

**७८ अविमृश्यकारिता हि पुंसः परं परिभवस्थानम् ।**

**बालरामायण पृ० ४४ ॥**

विना विचारे कार्य करने से पुरुष का बहुत तिरस्कार होता है ।

## (१२) अविश्वसनीयता—

**७९. तटं गताया अपि नौकायाः न विश्वसितव्यम् ।**

**कर्पूरमञ्जरी पृ० २३८ ॥**

तट पर पहुंची हुई भी नौका का विश्वास नहीं करना चाहिये । जब तक कार्य पूरा न हो जावे, तब तक निश्चिन्त नहीं रहना चाहिये ।

**८०. बलवदपि शिक्षितानामात्मन्यप्रत्ययं चेतः ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल १.२ ॥**

अत्यधिक शिक्षित भी मनुष्यों का मन अपनी क्षमता के प्रति अविश्वासी होता है ।

**८१ रुपाभिगृहीतस्य कुम्भीलकस्य का प्रतिपत्तिः ।**

**कौमुदीमहोत्सव पृ० २४ ॥**

चोरी के धन के साथ पकड़े गये चोर का क्या विश्वास है ।

## (१३) अश्वमेध—

**८२. अश्वमेध इति नाम विश्वविजयिनां क्षत्रियाणामूर्जस्वलः सर्वक्षत्र-परिभावी महानुत्कर्षः । उत्तररामचरित पृ० ३३६ ॥**

सभी क्षत्रियों का पराभव करने वाला अश्वमेध यज्ञ विश्वविजयी क्षत्रियों के लिये महान् उन्नति की कसौटी है ।

## (१४) असन्तोष—

**८३ अहो सन्तोषबाह्यानामधर्मैकरतं मनः ।**

**आश्चर्यचूडामणि १.१६ ॥**

असन्तोषी मनुष्यों का मन अधर्म के प्रति अनुरक्त रहता है ।

## (१५) असम्भवनीयता(असम्भव बातों का होना)—

**८४. अम्बुनि मज्जन्त्यलाबूनि ग्रावाणः संप्लवन्ते ।**

**महावीरचरित पृ० २९ ॥**

तुम्बियाँ तो जल में डूब रही हैं और पत्थर तैर रहे हैं। असम्भव बातें दृष्टिगोचर होती है ।

**८५. उद्वेलस्य मकराकरस्य तरङ्गावलेपं हस्तेन वारयसि ?**

**सुभद्राधनञ्जय पृ० ८३ ॥**

क्षुब्ध समुद्र की तरंगों को हाथों से रोकते हो ? असम्भव कार्य को करने का प्रयत्न करना उचित नहीं ।

**८६. कथमिव जीवतः कृकलासाच्छिरः सुवर्णं प्राप्यते ?**

**विद्धसालभञ्जिका पृ० ३४ ॥**

क्या जीवित गिर्रगिट के सिर से स्वर्ण प्राप्त हो सकता है ? असम्भव वस्तु को पाने का प्रयत्न व्यर्थ है ।

**८७ दुष्करं विषमौषधीकर्तुम् । मृच्छकटिक पृ० २९८ ॥**

विष की चिकित्सा करना दुष्कर हैं । दुष्ट मनुष्य को समझाया नही जा सकता ।

**८८. न वायसोच्छिष्टं तीर्थजलमुपहतं भवति ।**

**पद्मप्राभृतक पृ० ३२ ॥**

कौवे द्वारा झूठा करने पर तीर्थ का जल अपवित्र नहीं होता । दुष्ट द्वारा आक्रान्त होने पर भी उत्तम वस्तु दूषित नहीं होती ।

**८९. न हि पुलिनेषु तिलस्य सम्भवोऽस्ति । कुन्दमाला पृ० ६.२२ ॥**

रेती में तिल उत्पन्न नहीं होता । राजा के हृदय में प्रेम नहीं होता ।

**९०. न हि सर्वः सर्वं जानाति । मुद्राराक्षस पृ० ७ ॥**

सब व्यक्ति सब कुछ नहीं जानते ।

**९१. पतन्ति चन्द्रमण्डलादप्युल्काः । देवीचन्द्रगुप्तम् पृ० ८६१ ॥**

चन्द्रमा से भी उल्कायें गिरती है । शक्तिशाली शान्त स्वभाव के व्यक्ति भी कभी समय आने पर क्रोध कर सकते हैं ।

**९२. लूतातन्तुना गन्धगजालानसन्दानं सूचीतुण्डेन वज्रमणिभेदः ।**

**बालरामायण पृ० २१५ ॥**

मकड़ी के जालों के तन्तुओं से गन्ध हाथी को बाँधना और सुई की नोक से हीरे को वेधना असम्भव है।

**६३. स्वर्गार्यितिं न परिहासकथा रुणद्धि। पादताडितक श्लोक ५ ॥**

परिहास की कथा स्वर्ग-प्राप्ति के फल को नही रोक सकती।

## (१६) असम्भावित प्राप्ति—

**६४. इह खलु वर्षतौ ज्योत्स्नादर्शनम्। पद्मप्राभृतक पृ० ४७ ॥**

यहां तो वर्षा ऋतु में चांदनी दिखाई दे रही है। जिसके पाने की सम्भावना नहीं थी, वह प्राप्त हो गया है।

**६५. का नामेयमनभ्रवृष्टिः। कौमुदीमहोत्सव पृ० २० ॥**

विना मेघों के यह वर्षा कहाँ से आ गई। यह असम्भावित वस्तु मिल गई।

**६६. किमेतदकालकूष्माण्डपतनम् ? कर्पूरमञ्जरी पृ० २२७ ॥**

यह क्या असमय में पेठे का फल गिर गया ? असम्भावित वस्तु प्राप्त हो गई।

**६७. भिक्षां गतो निमन्त्रनिमन्त्रणं प्राप्तः।**
**कौमुदीमहोत्सव पृ० २० ॥**

भिक्षा के लिये गये भिक्षुक को निमन्त्रण प्राप्त हो गये। स्वल्प वस्तु की याचना करने वाले को सम्भावना से भी अधिक वस्तु प्राप्त हो गई।

## (१७) अहङ्कार—

**६८. पारमार्थिकविनयदुर्विभाव्यो निपुणबुद्धिग्राह्यो महानहङ्कार-ग्रन्थिः। महावीरचरित पृ० ७२ ॥**

महापुरुषों का अहंकार उनके वास्तविक विनय के कारण पहचान में नहीं आता। उसको निपुण बुद्धि से ही जाना जा सकता है।

## (१८) आकार से भावों का ज्ञान—

**९९. आकारसंवरणमप्याकार एव। पद्मप्राभृतक पृ० ३८॥**

छुपाने पर भी आकार से भावों का ज्ञान हो जाता है।

**१००. आकृतिविशेषेषु आदरः पदं करोति।**

**मालविकाग्निमित्र पृ० ६॥**

विशिष्ट आकृतियों के प्रति स्वभावतः आदर उत्पन्न होता है।

**१०१ चक्षुषि सर्वे भावाः नियताः। धूर्तविटसंवाद पृ० १००॥**

आंखों में सभी भाव निहित रहते हैं। आँखों से अन्तर्निहित भावों का ज्ञान हो जाता है।

## (१९) आचार्य-शिष्य—

**१०२. पात्रविशेषे न्यस्तं गुणान्तरं व्रजति शिल्पमाधातुः।**

**मालविकाग्निमित्र १.६॥**

विशेष पात्र में निहित शिल्प शिल्पी के अनेक गुणों को प्रकट करता है। योग्य शिष्य में निहित विद्या आचार्य के गुणों को प्रकट करती है।

**१०३. प्रभवत्याचार्यः शिष्यस्य। मालविकाग्निमित्र पृ० २६॥**

आचार्य का शिष्य पर सभी प्रकार से अधिकार होता है।

**१०४. विनेतुरद्रव्यपरिग्रहोऽपि बुद्धिलाघवं प्रकाशयति।**

**मालविकाग्निमित्र पृ० २३॥**

गुरु द्वारा अयोग्य शिष्य को स्वीकार करने से उसकी बुद्धि की लघुता प्रकट होती है।

## (२०) आत्म-प्रशंसा का अनौचित्य—

**१०५. नोत्सहन्ते महात्मानो ह्यात्मानमुपस्तोतुम् ।**

**पंचरात्र पृ० २१ ॥**

महान् पुरुष अपनी स्तुति स्वयं नहीं करते ।

**१०६. य आत्मगुणान् स्वयमेव मन्त्रयते कथमेतेऽकार्यं न करिष्यन्ति ।**

**चारुदत्त पृ० २२ ॥**

जो व्यक्ति अपने गुणों की स्वयं ही प्रशंसा करते हैं, वे किस प्रकार बुरे कार्य को नहीं करेंगे ? आत्मप्रशंसक सभी कुत्सित कार्य कर सकते हैं ।

## (२१) आत्मरक्षा—

**१०७. आत्मवधः प्रथमः पातकेषु । बालरामायण पृ० ७८ ॥**

आत्महत्या सबसे बड़ा पाप है ।

**१०८. आत्मविक्रयिणः पापाः प्राणत्यागेऽप्यनीश्वराः ।**

**चण्डकौशिक ५.१५ ॥**

अपने आपको बेच देने वाले व्यक्तियों को प्राणों का परित्याग करने का भी अधिकार नहीं ।

**१०९. आत्मापि नूनं रक्षितव्यः । वीणावासवदत्त पृ० ४५ ॥**

अपने आपकी निश्चय से रक्षा करनी चाहिये ।

**११०. एति जीवन्तमानन्दो नरं वर्षशतादपि ।**

**पादताडितक पृ० १५३ ॥**

जीवित रहने वाले व्यक्ति को सौ वर्ष बाद भी आनन्द मिल सकता है ।

**१११. को हि नाम जीवितेन शरीरं विक्रेष्यति ?**

**चारुदत्त पृ० १११ ॥**

प्राणों के रहते शरीर को कौन बेचेगा ?

**११२. रक्षितव्याः ननु प्राणाः । वीणावासवदत्त पृ० ४६ ॥**

प्राणों की निश्चय से रक्षा करनी चाहिये ।

## [२२] आशा—

**११३. गते भीष्मे हते द्रोणे कर्णे च विनिपातिते ।**
**आशा बलवती राजन् शल्यो जेष्यति पाण्डवान् ॥**

**वेणीसंहार ५.२३ ॥**

भीष्म के चले जाने पर, द्रोण के मारे जाने पर और कर्ण के गिरा दिये जाने पर भी आशा बलवती है कि शल्य पाण्डवों को जीत लेगा । पुनः पुनः असफल होने पर भी मनुष्य सफल होने की आशा करता है ।

**११४. गुर्वपि विरहदुःखमाशाबन्धः साहयति ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल ४.१६ ॥**

महान् विरह-दुःख को आशा का बन्धन ही सहन कराता है ।

## [२३] आश्रय-विनाश—

**११५. छायार्थं ग्रीष्मसन्तप्तः यामेवाहं समाश्रितः ।**
**अजानता मया सैव पत्रैः शाखा वियोजिता ॥**

**मृच्छकटिक ४.१८ ॥**

ग्रीष्म से सन्तप्त होकर छाया के लिये मैने जिस वृक्ष का आश्रय लिया था,

न जानते हुये मैंने उसी शाखा को पत्तों से रहित कर दिया।

## [२४] आहिताग्नि—

११६. आहिताग्नेर्नान्येनाग्निना संस्कारो विहितः।

नागानन्द पृ० १६७–१६८ ॥

अग्नियों का आधान करने वाले व्यक्ति का अन्तिम सँस्कार अन्य अग्नि से नहीं किया जा सकता।

११७. सङ्कटा ह्याहिताग्नीनां प्रत्यवायैः गृहस्थता।

उत्तररामचरित १.८, महावीरचरित ४.३३ ॥

अग्नियों का आधान करने वाले व्यक्ति का गृहस्थ धर्म सदा विघ्नों से भरा होता है।

## [२५] इन्द्र—

११८. उर्वीमुद्दामशस्यां जनयतु विसृजन् वासवो वृष्टिमिष्टाम्।

प्रियदर्शिका ४.१२ ॥

यज्ञों के करने से प्रसन्न इन्द्र यथायोग्य वृष्टि करके पृथिवी पर प्रचुर अन्न उपजावे।

११९. सचकितमवधाय कर्णमस्मिन् सुरपतिकर्षणमन्त्रनिःस्वनेषु।
विरचयति शची सदैव नूनं स्रजमवधूय वियोगवेणिबन्धम्॥

कुन्दमाला ४.१ ॥

इन्द्र को आकृष्ट करने वाले मन्त्रों का पाठ करने पर इन्द्र को यज्ञकर्ता के पास आना ही होता है।

## [२६] इन्द्राणी–

१२०. **कन्यकानां किल देवतेन्द्राणी । सुभद्राधनञ्जय पृ० ५५ ॥**
कन्याओं की देवता इन्द्राणी होती है ।

## [२७] इन्द्रिय-उच्छृंखलता—

१२१. **विषमा इन्द्रियचौरा हरन्ति चिरसञ्चितं धर्मम् ।**
**मृच्छकटिक ८.४ ॥**
विषम इन्द्रियरूपी चोर चिरकाल से सञ्चित धर्म का अपहरण कर लेते हैं ।

## [२८] ईर्ष्या–

१२२. **प्रायः समानविद्याः परस्परयशःपुरोभागाः ॥**
**मालविकाग्निमित्र पृ० २६ ॥**
समान विद्या वाले वाले प्रायः ईर्ष्यावश एक दूसरे के यश की निन्दा करते हैं ।

## [२९] उपदेश की ग्राह्यता—

१२३. **उपदेशं विदुः शुद्धं सन्तस्तमुपदेशिनः ।**
**श्यामायते न विद्वत्सु यः काञ्चनमिवाग्निषु ॥**
**मालविकाग्निमित्र २.६ ॥**

उपदेश देने वाले के उसी उपदेश को शुद्ध माना जाता है, जो विद्वानों के मध्य उसी प्रकार मलिन नहीं होता, जैसे कि अग्नि में शुद्ध सोना मलिन नहीं होता ।

## [३०] ऐश्वर्योन्माद-

१२४. मूर्छन्त्यमी विकाराः प्रायेणैश्वर्यमत्तानाम् ।

अभिज्ञानशाकुन्तल ५.१८ ॥

ऐश्वर्य से उन्मत्त व्यक्तियों में इस प्रकार के विकार उत्पन्न हो ही जाते हैं।

## [३१] औद्धत्य—

१२५. अण्डभेदनं क्रियते प्रश्रयश्च । महावीरचरित पृ० १०३ ॥

औद्धत्य भी दिखाते हो और विनीत भाव भी प्रकट करते हो।

## [३२] कठोर व्यवहार का औचित्य—

१२६. न च खलु अनुत्पीडितः सहकारपृष्ठग्रन्थिः रससर्वस्वं मुञ्चति ।

विद्धसालभञ्जिका पृ० ६ ॥

विना मसले आम की मंजरी रस की सुगन्धि को नहीं छोड़ती । विना कठोर व्यवहार के कंजूस से कुछ पाना सम्भव नही है ।

## [३३] कन्या-

कन्या का परकीय धन होना—

१२७. अर्थो हि कन्या परकीय एव । अभिज्ञानशाकुन्तल ४.२२ ॥

कन्या दूसरे का ही धन है ।

१२८. कन्यायाश्च परार्थतैव कि मता । महावीरचरित १.३० ॥

कन्या दूसरे के लिये ही होती है ।

कन्या का विवाह—

**१२९. अनुरूपेषु कुलेषु कन्यानां विवाहः कर्तव्यः ।**

**वीणावासवदत्त पृ० २ ॥**

अनुरूप कुलों में ही कन्या का विवाह करना चाहिये ।

**१३०. कन्यायाः वरसम्पत्तिः पितुः प्रायः प्रयत्नतः ।**
**भाग्येषु शेषमायत्तम् ॥ प्रतिज्ञायौगन्धरायण २.५ ॥**

कन्या को वररूप सम्पत्ति पिता के प्रयत्नों से मिलती है । शेष तो भाग्य के आधीन है ।

**१३१. दैवमत्र कन्याप्रदानेऽधिकृतम् ।**

**प्रतिज्ञायौगन्धरायण पृ० ४४ ॥**

कन्या का विवाह करने में दैव को ही अधिकार है । कन्या के विवाह में भाग्य ही प्रबल है ।

कन्या का संरक्षक के आधीन रहना—

**१३२. प्रभवति प्रायः कुमारीणां जनयिता दैवं च ।**

**मालतीमाधव पृ० १११ ॥**

कुमारी कन्याओं पर उसके पिता को और दैव को ही अधिकार होता है ।

कन्या के मनोगत भाव—

**१३३. निर्भिन्नं खलु हृदयरहस्यं कोपयति कन्यकाजनम् ।**

**तपतीसंवरण पृ० ४८ ॥**

हृदय के रहस्य को प्रकट करने से कन्यायें कुपित होती हैं ।

**१३४. निष्कम्पदारुणामु कुलकन्यकासु दूनयति हृदयं मनुष्याणामीदृशाद्दुरभिषङ्गात् । मालतीमाधव पृ० ३१२ ॥**

मनुष्यों द्वारा इस प्रकार की दुरभिसन्धि कोमल हृदय वाली कुलीन कन्याओं

के हृदय को पीड़ित करती है।

कन्या को देखने में दोषाभाव—

**१३५. कन्यकादर्शनं निर्दोषम्। प्रतिज्ञायौगन्धरायण पृ० ६३ ॥**

कन्या को देखने में कोई दोष नहीं है।

**१३६. निर्दोषदर्शना कन्यकाः भवन्ति। नागानन्द पृ० ३८ ॥**

कन्याओं को देखना दोष से रहित है।

कन्या–पिता के भाव—

**चिन्ता–**

**१३७. कन्यापितुर्हि सततं बहु चिन्तनीयम्। अविमारक १.२ ॥**

कन्या का पिता बहुत चिन्तित रहता है।

**दुःख–**

**१३८. जनकस्यैकदुःखहेतुः कुमारी। बालभारत १.८० ॥**

कुमारी कन्या पिता के दुःख का एक मात्र कारण है।

**१३९. दुःखं नित्यं दुहितृहेतुतः। वीणावासवदत्त १.१८ ॥**

कन्या के कारण पिता को सदा दुःख रहता है।

**वन्दनीयता–**

**१४०. कन्यापितृत्वं खलु वन्दनीयम्। अविमारक १.६ ॥**

कन्या का पिता होना सदा आदर के योग्य है।

**स्नेह–**

**१४१. न खलु मातापितरौ भर्तृवियोगदुःखितां दुहितरं चिरं द्रष्टुं पारयतः। अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० ४१२ ॥**

पति के वियोग से दुःखित कन्या को माता-पिता अधिक समय तक देख नहीं सकते।

## [३४] करुणा—

**१४२. राज्यस्य कृते स कथं प्राणिवधक्रौर्यमनुमन्यते।**

**नागानन्द ३.१७ ॥**

राज्य को प्राप्त करने के लिये वह प्राणियों के वध रूप क्रूरता की अनुमति कैसे दे सकता है। करुणा से भरे हृदय वाले व्यक्ति किसी भी लोभ में क्रूर नही होते।

## [३५] कर्म तथा कर्मफल—

**१४३. अकारणं रूपमकारणं कुलं महत्सु नीचेषु च कर्म शोभते।**

**पंचरात्र २.३३ ॥**

किसी का रूप या कुल उसके महान् होने का हेतु नहीं है, चाहे कुल ऊँचा हो या नीचा, उसका कर्म ही उसको सुशोभित करता है।

**१४४. अन्धस्य कूपपतनं संवृत्तम्। कौमुदीमहोत्सव पृ० १० ॥**

अन्धा कुये में गिर गया। विना परिणाम का विचार किये कार्य करने से पतन होता है।

**१४५. इह खलु विषमः पुराकृतानां भवति हि जन्तुषु कर्मणां विपाकः।**

**हनूमन्नाटक १४.४६ ॥**

पहले किये गये कर्मों का बिषम परिणाम प्राणियों को भोगना ही होता है।

## [३६] कवि की निरङ्कुशता—

**१४६. निरङ्कुशाः कविवाचः। बालरामायण पृ० ११८ ॥**

कवियों की वाणी पर किसी का अंकुश नहीं होता।

## [३७] कष्टकर भाव—

१४७. कष्टा वेधव्यथा कष्टो नित्यमुद्वहनश्रमः ।
श्रवणानामलङ्कारः कपोलस्य तु कुण्डलम् ।

अनर्घराघव १.४० ॥

कानों को वेधन करने की पीड़ा कष्टकर है, नित्य ढोने का श्रम कष्टकर है । कानों के अलंकार कुण्डल कपोलों को सुशोभित करते हैं । एक को कष्ट देने वाली वस्तु दूसरों को सुख दे सकती है ।

१४८. कष्टोऽयं खलु भृत्यभावः । रत्नावली पृ० १० ॥

सेवक होना निश्चय मे कष्टकर है ।

## [३८] कामदेव—

१४९. अषडक्षीणषाड्गुण्यमन्त्री मकरकेतनः । अनर्घराघव ३.६ ॥

कामदेव सदा षड्गुण (सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय, द्वैधीभाव) का प्रयोग करने वाला मन्त्री है । प्रेमिका को प्रेम करने वाला कामी ६ गुणों के प्रयोग से भी उसको प्राप्त करने का प्रयत्न करता है ।

१५०. अहो नु खलु कामो निर्मर्यादः ।

आश्चर्यचूडामणि पृ० १२५ ॥

कामदेव निश्चय से मर्यादा से रहित होता है ।

१५१. कर्पूर इव दग्धोऽपि शक्तिमान् यो जने जने ।
नमोऽस्त्ववार्यवीर्याय तस्मै कुसुमधन्वने ॥

बालरामायण ३ ११ ॥

कपूर के समान जल जाने पर भी जो कामदेव प्रत्येक व्यक्ति को पराजित करने की शक्ति रखता है, अशक्य पराक्रम वाले उस कामदेव को नमस्कार है ।

**१५२. कामो वामः । मृच्छकटिक पृ० १६४, १६६ ॥**

कामदेव सदा विपरीत आचरण वाला है ।

**१५३. कामो हि भगवाननवगीत उत्सवस्तरुणजनस्य ।**

**चारुदत्त पृ० ४२ ॥**

तरुण जनों के लिये कामदेव प्रशंसनीय उत्सव है ।

**१५४. क्व मनोभवः क्व गुणसंग्रहणम् । आश्चर्यचूडामणि ४.१३ ॥**

कहां तो कामदेव और कहां गुणों का संग्रह । कामदेव से पीड़ित मनुष्य के गुण नष्ट होने लगते हैं ।

**१५५. स्मर एव तापहेतुः । अभिज्ञानशाकुन्तल ३.६ ॥**

कामदेव ही संताप का कारण होता है ।

## [३९] कामविनाशक भाव—

**१५६. ग्रामे वासः श्रोत्रियकथनं परतन्त्रता भृत्यभावः ।**
**आर्जवयुता च नारी मदनान्तकारिणः केचित् ॥**

**धूर्तविटसंवाद श्लोक ३८ ॥**

ग्राम में निवास करना, ब्राह्मणों का उपदेश, पराधीनता, सेवक होना और नारी का विनम्र होना, ये सब भाव काम-भाव को नष्ट करते हैं ।

**१५७. पादग्रहणेऽवश्यं बाष्पः संजायते प्रणयिनाम् ।**
**अश्रुविमोक्षे दैन्यं दैन्योत्पत्तौ कुतः कामः ॥**

**धूर्तविटसंवाद श्लोक ३७ ॥**

प्रणयी द्वारा प्रणयिनी के पैर पकड़ लेने पर आँसू आ जाते हैं । आँसू गिरने पर दीनता उत्पन्न होती है और दीनता उत्पन्न होने पर काम का भाव कहाँ रह सकता है ।

**१५८. स्तब्धता च कामस्य महान् शत्रु : ।**

**धूर्तविटसंवाद पृ० १०५ ॥**

स्तब्धता काम-भावना की महान् शत्रु है ।

## (४०) कामविलास—

**१५९. अकृतार्थेऽपि मनसिजे रतिमुभयप्रार्थना कुरुते ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल २.१ ॥**

कामदेव के सफल न होने पर भी प्रणयी-प्रणयिनी दोनों की अभिलाषा प्रेम को उत्पन्न करती है ।

**१६०. अनुवृत्तिर्हि कामो मूलम् । धूर्तविटसंवाद पृ० १०५ ॥**

प्रिया के अनुकूल व्यवहार करना ही काम-भावना का मूल है ।

**१६१. अन्योन्यस्य गुणोद्भवैरकृतकै रागोच्छ्रयः कारणम् ।**
**कामिजनस्य संगमविधौ ॥ उभयाभिसारिका श्लोक ५४ ॥**

प्रणयी जनों के मिलन में एक दूसरे के स्वाभाविक गुण ही प्रणय को बढाते हैं ।

**१६२. कामोऽर्थनाशः पुंसाम् । धूर्तविटसंवाद पृ० १०७ ॥**

काम विलास पुरुषों का धन नष्ट करते है ।

**१६३. कामी स्वतां पश्यति । अभिज्ञानशाकुन्तल २.२ ॥**

कामी व्यक्ति केवल अपनी अनुकूलता को ही देखता है ।

**१६४. चेष्टाप्रतिरूपिका कामिजनमनोवृत्तिः ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल पृ० १७२ ॥**

कामी मनुष्य की मनोवृत्ति अपनी चेष्टाओं के अनुरूप होती है ।

**१६५. तमहं न पश्यामि यः स्त्रीषु प्रसङ्गं न गच्छेत् ।**

**धूर्तविटसंवाद पृ० १११ ॥**

मैं ऐसे व्यक्ति को नहीं देखता हूं, जो स्त्रियों के प्रति आसक्त नहीं होता। नारी के प्रति पुरुष की आसक्ति स्वाभाविक ही है।

**१६६. दरदलितस्तनीषु पुनर्निवसति मकरध्वजरहस्यम्।**

**कर्पूरमञ्जरी २ ४६॥**

ईषत् विकसित स्तनों वाली युवतियों में कामदेव का रहस्य निवास करता है। सद्य: स्फुटित यौवन वाली युवती अधिक आकर्षक होती है।

**१६७. दुर्विहगेभ्यो रक्षितव्योऽधरः। धूर्तविटसंवाद पृ० ८७॥**

अधर की दुष्ट पक्षियों से रक्षा करनी है। सुन्दर युवती को उद्दण्ड प्रेमियों से बचाना चाहिये।

**१६८. धन्यानि तेषां खलु जीवितानि ये कामिनीनां गृहमागतानाम्।**
**आर्द्राणि मेघोदकशीतलानि गात्राणि गात्रेषु परिष्वजन्ति॥**

**मृच्छकटिक ५.४६॥**

उनके जीवन धन्य हैं, जो घर में आई हुई कामिनियों के वर्षा जल से शीतल और भीगे अंगों का अपने अंगों में आलिंगन करते हैं।

**१६९. न कालहरणक्षमाः प्रियजनसमागमोत्सवाः।**

**बालरामायण पृ० १४२॥**

प्रिय जनों के मिलन के उत्सवों में समय की प्रतीक्षा सहन नहीं होती।

**१७०. ननु सायंप्रातः होमो वर्तते। पद्मप्राभृतक पृ० ३८॥**

निश्चय से सायंप्रातः हवन होता है। प्रिया से सायंप्रातः मिलन होता है।

**१७१. परस्परव्यलीकं सहते कामिजनः।**

**उभयाभिसारिका पृ० १२२॥**

प्रणयिजन एक दूसरे के दोषों को सहन कर लेते हैं।

**१७२. मनोमयं व्याधिमदारुणौषधम्। पद्मप्राभृतक श्लोक ३७॥**

काम के रोग की चिकित्सा दुष्कर है।

**१७३. रागो हि रञ्जयति वित्तवतां न शक्तिः ।**

**पादताडितक श्लोक २१ ॥**

धनी पुरुषों का भी प्रेम ही प्रेमिका को प्रसन्न करता है, धन की शक्ति नहीं।

**१७४. लघुरूपोऽपि बलवान् मदनव्याधिः । पद्मप्राभृतक पृ० ६ ॥**

काम का रोग छोटा होता हुआ भी बलवान् होता है ।

**१७५. लज्जा विलासयौतुकं कामिजनस्य । पद्मप्राभृतक पृ० ५७ ॥**

कामी पुरुषों के लिये लज्जा तो विलास का दहेज है ।

**१७६. वक्त्रं च वर्तितांसं नियमन्ति देहेन झटिति वलितेन ।**
**प्रथमोपनतवल्लभसंगमेन नटिता मुग्धमहिला : ॥**

**बालरामायण ५.१४ ॥**

जब भोली-भाली महिलाओं का प्रिय के साथ प्रथम मिलन होता है, तो वे शरीर को मोड़ कर शीघ्र ही कन्धों के साथ मुख को मोड़ लेतीं है । प्रथम मिलन में प्रणयिनी की स्वाभाविक लज्जा प्रकट होती है ।

**१७७ विघ्नितसमागमसुखो मनसिशयः शतगुणीभवति ।**

**विक्रमोर्वशीय ३.८ ॥**

मिलन में विघ्न पड़ जाने पर काम का सुख सौ गुना बढ़ जाता है ।

**१७८. विविक्तविस्रम्भरसो हि कामः ।** **मृच्छकटिक** ८.३० ॥

काम का आनन्द एकांत विश्वस्त स्थान में मिलता है ।

**१७९. शाठ्यमनृतं मदो मात्सर्यमवमतं तथा प्रणयकोपः ।**
**मदनस्य योनयः किल ॥** **धूर्तविटसंवाद श्लोक ६८ ॥**

काम की भावना को बढाने वाले निम्न हेतु हैं– धूर्तता, झूठ बोलना, मद, मात्सर्य, अपमान और प्रणयकोप ।

**१८०. सम्मानितापि न तथा मुदभ्युपैति मात्रानुजेन जनकेन न तथाग्रजेन।**

**आश्वासितापि रमणी रमणेन तूर्णं प्रेम्णा यथा मधुरनिर्मल-दृष्टिपातैः** **हनूमन्नाटक १२ ६ ॥**

माता, पिता, अनुज और अग्रज द्वारा सम्मानित होती हुई भी रमणी उतना शीघ्र आश्वासन नहीं पाती, जितना कि प्रेमी के प्रेमपूर्ण मधुर निर्मल दृष्टि-पातों से पाती है।

**१८१. सर्वोऽपि विविक्तकामः कामी भवति। पद्मप्राभृतक पृ० ५२ ॥**

सभी प्रेमियों की कामनायें एकान्त में पूरी होती है।

**१८२. सुकुमारः खलु कामिनीसंपरिग्रहः।**

**पद्मप्राभृतक पृ० १६–२० ॥**

कामिनियों का संग्रह और सम्पर्क बहुत कोमल-मधुर होता है।

**१८३. स्त्रैणः पुंसां नवपरिगमः काममुन्मादहेतुः।**

**बालरामायण ३.२६ ॥**

पुरुषों के लिये स्त्रियों के साथ नया समागम बहुत अधिक उन्माद का कारण होता है।

## (४१) कायरता—

**१८४. कातरा येऽप्यशक्ता वा नोत्साहस्तेषु जायते।**

**स्वप्नवासवदत्त ६.७ ॥**

जो कायर और असमर्थ होते हैं, उनमें उत्साह उत्पन्न नहीं होता।

**१८५. क्लीबानामेव युद्धेषु प्राणत्राणाय राम धीः।**

**हनूमन्नाटक १४.३० ॥**

नपुंसक ही युद्धों में प्राणों की रक्षा का विचार करते हैं।

## (४२) कार्य में अनिश्चय—

**१८६. कृत्ययोर्भिन्नदेशत्वाद् द्वैधीभवति मे मनः ।**

**अभिज्ञानशकुन्तल २.१७ ॥**

कार्यों के भिन्न-भिन्न स्थानों पर होने से मन में द्विविधा उत्पन्न होती है ।

**१८७. त्रिशंकुरिवान्तराले तिष्ठ । अभिज्ञानशाकुन्तल २.१९ ॥**

त्रिशंकु के समान बीच में ही ठहरो । कार्य में अनिश्चय होने पर मनुष्य मध्य में रह कर किसी भी कार्य को नहीं कर पाता ।

## (४३) कार्य में निष्फलता—

**१८८. ऊषरक्षेत्रपतितः बीजमुष्टिः निष्फलम् ।**

**मृच्छकटिक पृ० २९४ ॥**

ऊसर खेत में गिरा हुआ बीज निष्फल होता हैं ।

## (४४) कार्य-सन्देह में प्रमाण—

**१८९. सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः ।**

**अभिज्ञानशाकुन्तल १.१७ ॥**

कार्यों में सन्देह होने पर सज्जनों के अन्तःकरण की वृत्तियाँ ही प्रमाण होती हैं ।

## (४५) कूटनीति—

**१९०. अकालः खलु स्वबलप्रधानविरोधस्य । वेणीसंहार पृ० १३२ ॥**

अपनी प्रधान सेनाओं के विरोध का यह समय नहीं है । राजाओं को सेनाओं के विरोध का खतरा नहीं उठाना चाहिये ।

**१६१. अचिराधिष्ठितराज्यः शत्रुः प्रकृतिष्वरूढमूलत्वात् ।**
**नवसंरोहणशिथिलस्तरुरिव सुकरः समुद्धर्तुम् ।।**

**मालविकाग्निमित्र १.८ ।।**

जिसको राज्य पर अधिकार किये हुये अधिक समय नहीं हुआ है, और प्रजाओं में जिसकी जड़े नहीं जमी हैं, ऐसे शत्रु राजा को उखाड़ फैंकना उतना ही सरल है, जैसे कि नये ढीले वृक्ष को उखाड़ना ।

**१६२ कालसर्पखलीकारखर्जूलता न खलु सुखाकरी वृश्चिकमन्त्रतान्त्रिकस्य । अनर्घराघव पृ० २३६ ।।**

बिच्छू के मन्त्रों को जानने वाले तान्त्रिक के लिये काले साँप के विष का उपाय करना सरल नहीं है । कूटनीति में कम निपुण राजा अधिक कूटनीति में निपुण शत्रु राजा को पराजित करने में समर्थ नहीं होता ।

१६३. **कालापेक्षी दण्डनीतिप्रयोगः । अनर्घराघव पृ० २७६** ।।

दण्डनीति के प्रयोग में समय की प्रतीक्षा करनी चाहिये ।

**१६४. काले भेदबीजमुप्तमवश्यं फलमुपदर्शयति ।**

**मुद्राराक्षस पृ० १२० ।।**

समय पर बोया गया भेद का बीज अवश्य ही फल को दिखाता है ।

**१६५. क्षितेरानन्तर्यादपकृत् । महावीरचरित ४ ७ ।।**

जिनके राज्यों की सीमायें मिलती हैं, वे परस्पर स्वाभाविक शत्रु होते हैं ।

**१६६. जनं विद्वानेकः सकलमतिसन्धाय कपटै-**
**स्तटस्थः स्वानर्थान् घटयति च मौनं च भजते ।।**

**मालतीमाधव १.१५ ।।**

विद्वान् मनुष्य अकेला ही सब मनुष्यों को कपटों से ठग कर तटस्थ सा रहता हुआ अपने स्वार्थों को पूरा करता है और चुप रहता है ।

**१९७ न कदापि शार्दूले मृगीणां विश्रम्भः ।**

**आश्चर्यचूडामणि पृ० १३६ ॥**

हरिणियां कभी चीते पर विश्वास नही करतीं । कमजोर को चाहिये कि चालाक क्रूर व्यक्ति पर कभी विश्वास न करे ।

**१९८ न युक्तं प्राकृतमपि शत्रुमवज्ञातुम् । मुद्राराक्षस पृ० २० ॥**

साधारण शत्रु की भी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये ।

**१९९. नियुक्तहस्तार्पितराज्यभारास्तिष्ठन्ति ये स्वैरविहारसाराः ।**
**विडालवृन्दाहितदुग्धमुद्राः स्वपन्ति ते मूढधियः क्षितीन्द्राः ॥**

**हनूमन्नाटक ९ ३४ ॥**

जो मूर्ख बुद्धि वाले राजा मन्त्री आदि के हाथों में राज्य के भार को सौंप कर स्वेच्छाचार में निमग्न रहते है, वे मानों दूध की रक्षा के लिये बिलाव को नियुक्त करके सोते है । राजा को चाहिये कि सावधान होकर नीति का अवलम्बन करते हुये स्वयं राज्य की देखभाल करे ।

**२००. निसर्गकर्कशा एव नयवादिनां प्रवृत्तयः ।**

**तापसवत्सराज पृ० ३८ ॥**

नीतिज्ञों की प्रवृत्तियाँ स्वभाव से कठोर होती हैं ।

**२०१ बलवता सह को विरोधः । मृच्छकटिक ६.१ ॥**

बलवान के साथ विरोध नही करना चाहिये ।

**२०२. लघ्वपि व्यसनपदमभियुक्तस्य कृच्छसाध्यं भवति ।**

**महावीरचरित पृ० १२७ ॥**

आक्रमण किये जाने पर यदि कोई छोटा सा भी दोष रह गया हो तो वह कष्टसाध्य होता है ।

**२०३. समानवंश्या ननु राज्ञो रिपवः । वीणावासवदत्त पृ० ४६ ॥**

समान वंश वाले लोग निश्चय से राजा के शत्रु होते हैं ।

२०४. **सुप्तमत्तकुपितानां हि भावज्ञानं द्रष्टव्यम् ।**

**बालरामायण पृ० २२ ॥**

सोये हुये, मदमत्त और कुपित मनुष्यों के भावों को पहचानना चाहिये ।

२०५. **हीयमानाः किल रिपोर्नृपाः संदधते परान् ।**

**वेणीसंहार ५.६ ॥**

शत्रु से कमजोर होने पर ही राजा लोग उनसे सन्धि कर लेते हैं ।

## (४६) कृतघ्नता—

२०६ **इह कृतघ्नता सर्वपापीयसी । धूर्तविटसंवाद पृ० १०६ ॥**

कृतघ्नता सबसे बड़ा पाप है ।

## (४७) कृतज्ञता—

२०७. **तिर्यग्योनयोऽपि उपकृतमवगच्छन्ति ।**

**प्रतिमानाटक पृ० १५७ ॥**

पशु-पक्षी भी उपकार को मानते हैं ।

## (४८) कैशिकगान—

२०८. **कैशिकाश्रयं हि गानं पर्यायशब्दो रुदितस्य ।**

**पद्मप्राभृतक पृ० ४४ ॥**

कैशिकी वृत्ति का आश्रय लेकर गाना रोने का ही पर्याय है ।

## (४९) क्रोध—

२०९. **उपेक्षितानां मन्दानां धीरसत्वैरवज्ञया ।**

**अत्रासितानां क्रोधान्धैर्भवत्येषा विकत्थना ॥**

**वेणीसंहार ३.४३ ॥**

धैर्यशाली वीरों की अवहेलना से उपेक्षित तथा मन्द लोग क्रोध में अन्धे होकर डींगें मारा करते हैं।

२१०. **कामक्रोधयोश्च श्रेयः परिपन्थिनीं वृत्तिम् ।**

**चण्डकौशिक पृ० ४६ ॥**

काम और क्रोध का व्यवहार कल्याण का शत्रु है।

२११. **क्रोधः कुपुरुषस्येव स्वगात्रेष्ववसीदति ।**

**मृच्छकटिक १ ५५ ॥**

२१२. **रोषः कुपुरुषस्येव स्वाङ्गेष्ववसीदति । चारुदत्त १ २८ ॥**

कायर पुरुष का क्रोध अपने ही अंगों को पीडित करता है।

## (५०) क्षत्रिय—

क्षत्रिय तेज-पराक्रम—

२१३. **पराक्रमोपनतामेव सिद्धिमभिकांक्षते क्षात्रं तेजः ।**

**कौमुदीमहोत्सव पृ० ३ ॥**

क्षत्रियों का तेज अपने पराक्रम से ही सफलता पाना चाहता है।

२१४. **बाणाधीना क्षत्रियाणां समृद्धिः । पंचरात्र १.२४ ॥**

क्षत्रियों की समृद्धि उनके बाणों के ही अधीन रहती है।

२१५. **बाह्वोर्वीर्यं यत्तु तत्क्षत्रियाणाम् । उत्तररामचरित ५.३२ ॥**

क्षत्रियों का पराक्रम उनकी भुजाओं में रहता है।

२१६. **मृत्युरेव प्रभवति क्षत्रियाणाम् । उरुभंग पृ० १४ ॥**

क्षत्रियों पर मृत्यु ही समर्थ हो सकती है।

२१७. यावत्गात्रं तावत् समरविजयिनो जिता हताश्च ।

**वेणीसंहार पृ० २०८ ।।**

क्षत्रियत्व की भावना से ही समरविजयी वीर या तो जीतते हैं या मर जाते हैं।

क्षत्रिय के कर्तव्य —

२१८. **दातव्यं रक्षितव्यं च यौद्धव्यं क्षत्रियैरिति ।**

**चण्डकौशिक २.१७ ।।**

क्षत्रियों के कर्तव्य है– दान देना, रक्षा करना और युद्ध करना ।

क्षत्रिय द्वारा अश्वमेध यज्ञ—

२१९ **अश्वमेध इति विश्वविजयिनां क्षत्रियाणामूर्जस्वलः सर्वक्षत्र-परिभावी महानुत्कर्षः ।** **उत्तररामचरित पृ० ३३६ ।।**

सब क्षत्रियों का पराभव करने वाला अश्वमेध यज्ञ तेजस्वी विश्वविजयी क्षत्रियों के लिये महान् उन्नति की कसौटी है।

क्षत्रिय द्वारा दुष्ट-दमन -

२२० **दुर्दान्तानां दमनविधयः क्षत्रियेष्वायतन्ते ।**

**महावीरचरित ३.३४ ।।**

उद्दण्ड दुष्टों का दमन क्षत्रियों के ही आधीन है।

क्षत्रिय द्वारा प्रजा-पालन -

२२१. **सर्वाः प्रजाः क्षत्रियाणां पुत्रशब्देनाभिधीयन्ते ।**

**मध्यम व्यायोग पृ० ३५ ।।**

सभी प्रजायें क्षत्रियों की पुत्र कहाती हैं।

क्षत्रिय द्वारा प्रतिज्ञा-पालन—

२२२. न युक्तं वीरस्य क्षत्रियस्य प्रतिज्ञातं शिथिलयितुम् ।
वेणीसंहार पृ० २४४ ॥

वीर पुरुष को अपनी प्रतिज्ञा को शिथिल करना उचित नहीं ।

## (५१) गणेश—

२२३ जम्भारिमौलिमन्दारमालिकामधुचुम्बिनः ।
पिबेयुरन्तरायाब्धिं हेरम्बपदपांसवः ॥

कुन्दमाला १ १ ॥

इन्द्र के माथे पर रखी मन्दार की मालाओं के पुष्परस का चुम्बन करने वाले गणेश के चरणों की धूलियाँ विघ्न रूपी समुद्र का पान कर ले । सभी विघ्नों को नष्ट करें ।

## (५२) गाम्भीर्य—

२२४. अतिगम्भीरा हि पुरुषा आत्मनोऽभिनवं चापलं सर्वतो रक्षन्ति ।
तपतीसंवरण पृ० ११८ ॥

अति गम्भीर पुरुष अपने आपको चंचलता से सदा बचाते हैं ।

२२५. वहन्ति शोकशङ्कुं च कुर्वन्ति च यथोचितम् ।
कोऽप्येष महतां हन्त गाम्भीर्यानुगुणो गुणः ॥

बालरामायण ७.१६ ॥

गाम्भीर्य के अनुरूप अनिर्वचनीय गुणों से सम्पन्न महान् व्यक्ति शोकरूपी कील को धारण करते हुये भी यथायोग्य ही कार्य करते हैं ।

## (५३) गुण—

गुण के प्रति अनुराग और आदर—

**२२६. गुणवान् रक्षितव्यो भवति।** **चारुदत्त पृ० ५८ ॥**

गुणी पुरुष की सदा रक्षा करनी चाहिये।

**२२७. गुणशस्त्रैर्वयं येन शस्त्रवन्तोऽपि निर्जिताः।**

**मृच्छकटिक १.४५ ॥**

शस्त्रधारी व्यक्ति भी गुणरूपी शस्त्रों से जीत लिये जाते है।

**२२८. गुणाः खल्वनुरागस्य कारणं न पुनर्बलात्कारः।**

**मृच्छकटिक पृ० ३४ ॥**

गुण ही अनुराग के कारण हैं, बलात्कार नहीं।

**२२९. गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः।**

**उत्तररामचरित ४.११ ॥**

गुणियों का आदर गुणों के कारण होता है, लिंग या आयु के कारण नहीं।

**२३०. गुणानां वा विशालानां सत्काराणां च नित्यशः।**
**कर्तारः सुलभा लोके विज्ञातारस्तु दुर्लभाः ॥**

**स्वप्नवासवदत्त ४.९ ॥**

महान् गुणों का सत्कार करने वाले पुरुष तो इस संसार में सुलभ हैं, परन्तु उन गुणों को जानने वाले सुलभ नहीं हैं।

**२३१. गुणैकपक्षपातिनां रिपोरपि गुणाः प्रीतिं जनयन्ति।**

**प्रियदर्शिका पृ० १६ ॥**

गुणों के पक्षपाती मनुष्यों के गुण शत्रु में भी प्रेम-भाव उत्पन्न कर देते हैं।

२३२. **सर्वा गुणेषु रज्यन्ते न शरीरेषु। बालरामायण पृ० ६३५ ॥**

सब व्यक्ति गुणों से प्रेम करते हैं, शरीरों से नहीं।

**गुण के लिये प्रयत्न करना—**

